३७—प्रत्यक्षादि आठ '**प्रमाणों**' को भी मानता हूं।

३८—'**आप्त**' जो यथार्थवक्ता, धर्मात्मा, सब के सुख के लिये प्रयत्न करता है उसी को 'आप्त' कहता हूं।

३९—'**परीक्षा**' पांच प्रकार की है। इस में से प्रथम जो ईश्वर उस के गुण कर्म स्वभाव और वेदविद्या, दूसरी प्रत्यक्षादि आठ प्रमाण, तीसरी सृष्टिक्रम, चौथी आप्तों का व्यवहार और पांचवीं अपने आत्मा की पवित्रता विद्या, इन पांच परीक्षाओं से सत्याऽसत्य का निर्णय कर के सत्य का ग्रहण असत्य का परित्याग करना चाहिये।

४०—'**परोपकार**' जिस से सब मनुष्यों के दुराचार दुःख छूटें, श्रेष्ठाचार और सुख बढ़े [=बढ़ें] उस के करने को परोपकार कहता हूं।

४१—'**स्वतन्त्र**' '**परतन्त्र**' जीव अपने कामों में स्वतन्त्र और कर्मफल भोगने में ईश्वर की व्यवस्था से परतन्त्र, वैसे ही ईश्वर अपने सत्याचार आदि काम करने में स्वतन्त्र है।

४२—'**स्वर्ग**' नाम सुख विशेष भोग और उस की सामग्री की प्राप्ति का है।

४३—'**नरक**' जो दुःख विशेष भोग और उस की सामग्री को प्राप्त होना है।

४४—'**जन्म**' जो शरीर धारण कर प्रकट होना सो पूर्व, पर और मध्य भेद से तीनों प्रकार का मानता हूं।

४५—शरीर के संयोग का नाम '**जन्म**' और वियोग मात्र को '**मृत्यु**' कहते हैं।

४६—'**विवाह**' जो नियमपूर्वक प्रसिद्धि से अपनी इच्छा कर के पाणिग्रहण करना वह 'विवाह' कहाता है।

४७—'**नियोग**' विवाह के पश्चात् पति के मर जाने आदि वियोग में अथवा नपुंसकत्वादि स्थिर रोगों में स्त्री वा पुरुष आपत्काल में स्ववर्ण वा अपने से उत्तम वर्णस्थ स्त्री वा पुरुष के साथ सन्तानोत्पत्ति करना।

४८—'**स्तुति**' गुणकीर्त्तन श्रवण और ज्ञान होना, इस का फल प्रीति आदि होते हैं।

४९—'**प्रार्थना**' अपने सामर्थ्य के उपरान्त ईश्वर के सम्बन्ध से जो विज्ञान आदि प्राप्त होते हैं उन के लिये ईश्वर से याचना करना और इस का फल निरभिमान आदि होता है।

५०—'**उपासना**' जैसे ईश्वर के गुण, कर्म, स्वभाव पवित्र हैं वैसे अपने करना, ईश्वर को सर्वव्यापक अपने को व्याप्य जान के ईश्वर के समीप हम और हमारे समीप ईश्वर है ऐसा निश्चय योगाभ्यास से साक्षात् करना उपासना कहाती है, इस का फल ज्ञान की उन्नति आदि है।

५१—'**सगुणनिर्गुणस्तुतिप्रार्थनोपासना**' जो-जो गुण परमेश्वर में हैं उन से युक्त

और जो-जो गुण नहीं हैं उन से पृथक् मान कर प्रशंसा करना सगुणनिर्गुण स्तुति, शुभ गुणों के ग्रहण की ईश्वर से इच्छा और दोष छुड़ाने के लिये परमात्मा का सहाय चाहना सगुणनिर्गुणप्रार्थना और सब गुणों से सहित सब दोषों से रहित परमेश्वर को मान कर अपने आत्मा को उस के और उस की आज्ञा के अर्पण कर देना सगुणनिर्गुणोपासना कहाती है।

ये संक्षेप में स्वसिद्धान्त दिखला दिये हैं। इन की विशेष व्याख्या इसी **'सत्यार्थप्रकाश'** के प्रकरण-प्रकरण में है तथा ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका आदि ग्रन्थों में भी लिखी है अर्थात् जो-जो बात सब के सामने माननीय है उस को मानता अर्थात् जैसे सत्य बोलना सब के सामने अच्छा और मिथ्या बोलना बुरा है ऐसे सिद्धान्तों को स्वीकार करता हूं और जो मतमतान्तर के परस्पर विरुद्ध झगड़े हैं उन को मैं प्रसन्न [=पसन्द] नहीं करता क्योंकि इन्हीं मत वालों ने अपने मतों का प्रचार कर मनुष्यों को फसा के परस्पर शत्रु बना दिये हैं। इस बात को काट सर्व सत्य का प्रचार कर सब को ऐक्यमत में करा द्वेष छुड़ा परस्पर में दृढ़ प्रीतियुक्त करा के सब से सब को सुख लाभ पहुंचाने के लिये मेरा प्रयत्न और अभिप्राय है। सर्वशक्तिमान् परमात्मा की कृपा सहाय और आप्तजनों की की सहानुभूति से **'यह सिद्धान्त सर्वत्र भूगोल में शीघ्र प्रवृत्त हो जावे'** जिस से सब लोग सहज से धर्म्मार्थ काम मोक्ष की सिद्धि कर के सदा उन्नत और आनन्दित होते रहें, यही मेरा मुख्य प्रयोजन है।

अलमतिविस्तरेण बुद्धिमद्वर्य्येषु।

**ओ३म्। शन्नो॑ मि॒त्रः शं वरु॑णः। शन्नो॑ भवत्वर्य॒मा। शन्न॒ इन्द्रो॒ बृह॒स्पतिः॑। शन्नो॒ विष्णु॑रुरुक्र॒मः॥ नमो॒ ब्रह्म॑णे। नम॑स्ते वायो। त्वमे॒व प्र॒त्यक्षं॒ ब्रह्मा॑सि। त्वामे॒व प्र॒त्यक्षं॒ ब्रह्मावा॑दिषम्। ऋ॒तम॑वादिषम्। स॒त्यम॑वादिषम्। तन्मामा॑वीत्। तद्व॒क्तार॑मावीत्। आवी॒न्माम्। आवी॑द्व॒क्तार॑म्। ओ३म् शान्ति॒ः शान्ति॒ः शान्तिः॑॥**

[तै॰ आ॰ प्रपा॰ ७। अनु॰ १२]॥

**इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्य्याणां परमविदुषां श्रीविरजानन्दसरस्वतीस्वामिनां शिष्येण श्रीमद्दयानन्दसरस्वतीस्वामिना विरचितः स्वमन्तव्यामन्तव्य-सिद्धान्तसमन्वितः सुप्रमाणयुक्तः सुभाषाविभूषितः सत्यार्थप्रकाशोऽयं ग्रन्थः सम्पूर्त्तिमगमत्॥**

---

# अथ सत्यार्थप्रकाशस्य शुद्धिपत्रम्

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| ३३ | २० | १८ ] | १ । ८ ] |
| ४८ | २८ | जनवादं | जनवादं च |
| ६२ | १४ | ईकार | ईकार के |
| ६६ | २ | शू | शू |
| ७४ | ६ | हों, उन | [ हों, उन ] |
| ८१ | ६ | रा | रां |
| ९० | २६ | पढ़ें | पढ़े |
| ९८ | २८ | ॥ मनु० | ॥ ५ ॥ मनु० |
| १३४ | १३ | वगस्य | वर्गस्य |
| १३६ | २ | गुप्ति | गुप्तिं |
| १४६ | ११ | यानं स | यानं च |
| १५१ | १ | स्तम्भों | स्तभों |
| १५२ | २५ | सभा | सेना |
| १५४ | २४ | ( ऋणादानः ) | ( ऋणादान ) |
| १५६ | १७ | उससे | अर्थात् उससे |
| १६३ | २२ | प्रजाः | प्रजा |
| १६६ | २० | चाहे | जो चाहै |
| १७० | १५ | च्छु | च्छु |
| १७१ | ५ | दू | दू |
| १७१ | ६ | कृ | कृ |
| १७१ | १४ | यन्म | यन्मे |
| १७१ | २५ | मेरा | जो मेरा |
| १७२ | ७ | मिलके | मिला के |
| १७२ | २५ | उद्वन्त | उद्वन्त |
| १७४ | ११ | तत्राहिसा | तत्र-अहिंसा |
| १७६ | १४ | ? | ? जो जानता है तो अनन्त [नहीं] और जो नहीं जानता तो पूर्ण ज्ञानी नहीं ? |

| पृ० | पं० | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १७७ | १७ | उपनिषद् | उपनिषत् |
| १७७ | ३१ | च्छुक्र | च्छुक्र |
| १७८ | १ | मंकायम् | मंकायम् |
| १८२ | २० | समाधिस्थ | समाधिस्थ हो |
| १८३ | १४ | अपनी स्त्री मैत्रेयी | उद्दालक आरुणि |
| १८३ | १५ | मैत्रेयी | उद्दालक आरुणि |
| १८५ | २० | अनुभव | अनुभव से |
| १९० | २२ | और | और तु अर्थात् |
| १९६ | १८ | तु | त |
| २१६ | १७ | मूर्तिमान | मूर्तिमान् |
| २१७ | २८ | अवयय | अवयव |
| २१९ | ४ | मृत्युं | मृत्युं |
| २३७ | ३ | अनु १ | अनु० १ |
| २४८ | १६ | रक्तमुक्त | रक्तमुख |
| २५६ | १६ | और ईर्ष्या | ईर्ष्या |
| २८८ | १५ | पवित्रं | पवित्रं |
| ३०२ | ५ | करते है | करते हैं |
| ३१४ | ३ | साक्षो | साक्षी |
| ३७५ | १० | लड़ाई | चढ़ाई |
| ३८५ | ५ | पाव | पावें |
| ४१० | ५ | अर्थान् | अर्थात् |
| ४२४ | १८ | द्वाद्वशांगी | द्वादशांगी |
| ४२४ | ३० | पाश्वनाथ | पार्श्वनाथ |
| ४३२ | २६ | हो युक्त | युक्त हो |
| ५०१ | २४ | खदा | खुदा |
| ५२० | १२ | से नाम | के नाम |
| ५२५ | ३१ | हैं | है |
| ५५० | २२ | बाइ | बांई |

सूचना—इनमें से अधिकांश अशुद्धियां सभी प्रतियों में नहीं हैं, किसी-किसी में हैं।